"बिजनेस पोस्ट के अन्तर्गत डाक शुल्क के नगद भुगतान (बिना डाक टिकट) के प्रेषण हेतु अनुमत. क्रमांक जी. 2-22-छत्तीसगढ़ गजट/38 सि. से. भिलाई, दिनांक 30-5-2001."

पंजीयन क्रमांक
"छत्तीसगढ़/दुर्ग/09/2010-2012."




# छत्तीसगढ़ राजपत्र

## प्राधिकार से प्रकाशित

क्रमांक 10 ] रायपुर, शुक्रवार, दिनांक 9 मार्च 2012—फाल्गुन 19, शक 1933

विषय—सूची

भाग 1.—(1) राज्य शासन के आदेश, (2) विभाग प्रमुखों के आदेश, (3) उच्च न्यायालय के आदेश और अधिसूचनाएं, (4) राज्य शासन के संकल्प, (5) भारत शासन के आदेश और अधिसूचनाएं, (6) निर्वाचन आयोग, भारत की अधिसूचनाएं, (7) लोक-भाषा परिशिष्ट.

भाग 2.—स्थानीय निकाय की अधिसूचनाएं.

भाग 3.—(1) विज्ञापन और विविध सूचनाएं, (2) सांख्यिकीय सूचनाएं.

भाग 4.—(क) (1) छत्तीसगढ़ विधेयक, (2) प्रवर समिति के प्रतिवेदन, (3) संसद में पुरःस्थापित विधेयक, (ख) (1) अध्यादेश, (2) छत्तीसगढ़ अधिनियम, (3) संसद के अधिनियम, (ग) (1) प्रारूप नियम, (2) अंतिम नियम.

# भाग १

## राज्य शासन के आदेश

### सामान्य प्रशासन विभाग
मंत्रालय, दाऊ कल्याण सिंह भवन, रायपुर

रायपुर, दिनांक 10 जुलाई 2008

क्रमांक एफ 2-10/2006/1-6.—सूचना का अधिकार अधिनियम, 2005 (क्रमांक 22 सन् 2005) की धारा 27 की उपधारा (1) द्वारा प्रदत्त शक्तियों को प्रयोग में लाते हुए राज्य सरकार, एतद्द्वारा इस विभाग की समसंख्यक अधिसूचना दिनांक 12 अक्टूबर, 2006 द्वारा जारी नियम में निम्नलिखित संशोधन करती है, अर्थात् :—

संशोधन

उक्त नियम के नियम-1 (1) में शब्द (शुल्क एवं प्रभार) के बाद शब्द और अंक "नियम, 2007" के स्थान पर शब्द और अंक "संशोधन नियम, 2006" पढ़ा जावे.

छत्तीसगढ़ के राज्यपाल के नाम से तथा आदेशानुसार,
**के. के. बाजपेयी,** उप-सचिव.



संचालक, मुद्रण तथा लेखन सामग्री, छत्तीसगढ़ द्वारा शासकीय क्षेत्रीय मुद्रणालय, राजनांदगांव से मुद्रित तथा प्रकाशित—2012.

रायपुर, दिनांक 10 जुलाई 2008

क्रमांक एफ 2-10/2006/1-6.—भारत के संविधान के अनुच्छेद 348 के खण्ड 3 के अनुसरण में इस विभाग की अधिसूचना क्रमांक एफ 2-10/2006/1-6, दिनांक 10 जुलाई 2008 का अंग्रेजी अनुवाद राज्यपाल के प्राधिकार से एतदद्वारा प्रकाशित किया जाता है.

छत्तीसगढ़ के राज्यपाल के नाम से तथा आदेशानुसार,
**के. के. बाजपेयी,** उप-सचिव.

Raipur, the 10th July 2008

No. F 2-10/2006/1-6.—In exercise of the powers conferred by sub-section (1) of section 27, the Right to Information Act, 2005 (No. 22 of 2005) the state Government hereby makes the following Amendment in the rules, issued by even number notification dated 12th October, 2006, namely :—

AMENDMENT

In rule 1 (1) of the said rules after the word (fees and charge) in spite of the word & figure "rules, 2007" the word & figure "amendment rules, 2006" shall be substituted, namely.

By order and in the name of the Governor of Chhattisgarh,
K. K. BAJPAI, Deputy Secretary.

---

## विधि और विधायी कार्य विभाग

### मंत्रालय, दाऊ कल्याण सिंह भवन, रायपुर

रायपुर, दिनांक 24 फरवरी 2012

### शुद्धि-पत्र

क्रमांक 1494/डी. 41/21-अ/प्रारूपण/छ.ग./2012.—छत्तीसगढ़ राजपत्र (असाधारण) दिनांक 11 मई 2011 के पृष्ठ क्रमांक 346(10) में प्रकाशित किये गये, छत्तीसगढ़ नगरपालिक राजस्व (विनियामक आयोग की स्थापना) अधिनियम, 2011 (क्रमांक 15 सन् 2011) के अंग्रेजी पाठ में, अधिनियम की धारा 4 की उपधारा (3) में, शब्द "साठ" को "पैंसठ" पढ़ा जाए.

### CORRIGENDUM

No. 1494/डी. 41/21-अ/प्रारूपण/छ.ग./2012.—In the English version of the Chhattisgarh Municipal Revenue (Establishment of Regulatory Commission) Act, 2011 (No. 15 of 2011), as published in the Chhattisgarh Gazette (Extra Ordinary) dated, 11th May, 2011 at page 346 (10), in sub-section (3) of Section 4 of the Act, the word "sixty" be read as "sixty five".

छत्तीसगढ़ के राज्यपाल के नाम से तथा आदेशानुसार,
**डी. पी. पाराशर,** उप-सचिव.

## आवास एवं पर्यावरण विभाग
### मंत्रालय, दाऊ कल्याण सिंह भवन, रायपुर

रायपुर, दिनांक 23 फरवरी 2012

क्रमांक/एफ 7-48/32/2010.—राज्य शासन एतद्द्वारा छत्तीसगढ़ नगर तथा ग्राम निवेश अधिनियम, 1973 (क्र. 23 सन् 1973) की धारा 23 (क) की उपधारा (2) के अंतर्गत इस विभाग की समसंख्यक सूचना दिनांक 07-01-2011 द्वारा रायपुर विकास योजना पुनर्विलोकित (2021) में लोक प्रयोजनार्थ निम्नानुसार भूमि का उपांतरण प्रस्तावित करते हुये दो प्रमुख दैनिक स्थानीय समाचार पत्रों में लगातार दो दिन प्रकाशित की गई थी :—

**रायपुर विकास योजना पुनर्विलोकित (2021) के उपांतरण प्रस्ताव**

| क्र. | ग्राम का नाम | खसरा क्र. | रकबा (हेक्टर में) | विकास योजना अंगीकृत प्रस्ताव | अधिनियम की धारा 23 "क" के तहत उपांतरण के प्रस्ताव |
|---|---|---|---|---|---|
| (1) | (2) | (3) | (4) | (5) | (6) |
| 1. | सोनडोंगरी<br>प.ह.नं. 23<br>रा.नि.मं. रायपुर | 237/11<br>237/22 | 0.202<br>4.047 में से<br>4.007 हे. | मार्ग, अमोद-प्रमोद एवं औद्योगिक | आवासीय |
| | | 237/1<br>237/20<br>237/23 | 13.521 में से<br>10.311 हे. | मार्ग, अमोद-प्रमोद एवं औद्योगिक | आवासीय |
| | | 237/21<br>402 | 0.729<br>0.324 हे. में<br>0.204 हे. | मार्ग, अमोद-प्रमोद एवं औद्योगिक | आवासीय |

2. उक्त प्रस्तावित उपांतरण बेसिक सर्विसेस फार अरबन पूअर योजना अंतर्गत नगर पालिक निगम, रायपुर को भवन निर्माण के प्रयोजन के लिए है.

3. सूचना में उल्लेखित समयावधि में कोई आपत्ति/सुझाव प्राप्त नहीं हुआ है.

4. अत: राज्य शासन एतद्द्वारा रायपुर विकास योजना पुनर्विलोकन (2021) में उपरोक्त उपांतरण की पुष्टि करता है. उक्त उपांतरण रायपुर विकास योजना पुनर्विलोकित (2021) का अंगीकृत भाग होगा.

छत्तीसगढ़ के राज्यपाल के नाम से तथा आदेशानुसार,
**एस. एस. बजाज,** विशेष सचिव.

---

## ऊर्जा विभाग
### मंत्रालय, दाऊ कल्याण सिंह भवन, रायपुर

रायपुर, दिनांक 13 फरवरी 2012

क्रमांक एफ 21/189/2012/13/2/ऊ.वि..—यत:, राज्य सरकार की राय है कि राज्य के स्पंज आयरन इकाईयों, मिनी स्टील प्लांट, रोलिंग मिल्स तथा इन्टीग्रेटेड स्टील उद्योगों को विस्तारित रियायत देने के लिए ऐसा करना आवश्यक तथा लोकहित में है;

अतएव, छत्तीसगढ़ विद्युत शुल्क अधिनियम, 1949 (क्र. 10 सन् 1949) की धारा-3 (बी) द्वारा प्रदत्त शक्तियों को प्रयोग में लाते हुए,

राज्य सरकार, पूर्व अधिसूचना क्रमांक 100/13/ऊ.वि./अधिसूचना/वि. शुल्क छूट/06 दिनांक 09 जनवरी 2006 को अधिक्रमित करते हुए, राज्य के स्पंज आयरन इकाईयों, मिनी स्टील प्लांट, रोलिंग मिल्स तथा इन्टीग्रेटेड स्टील उद्योगों को निम्नलिखित शर्तों के अध्यधीन विद्युत शुल्क के भुगतान से छूट प्रदान करती है, अर्थात् :—

1. (क) विद्युत शुल्क के भुगतान से छूट ऐसी औद्योगिक इकाईयों को नहीं मिलेगी जो अपनी विद्युत आवश्यकता की पूर्ति स्वयं के अथवा सहयोगी संस्थानों के केप्टिव पावर प्लांट से करती है एवं स्वीकृत भार के एवज में बहुत कम विद्युत प्राप्त कर इकाईयों का संचालन कर रही है.

(ख) ऐसी औद्योगिक इकाईयां जिन्हें छत्तीसगढ़ राज्य विद्युत वितरण कंपनी मर्यादित (पूर्व में छत्तीसगढ़ राज्य विद्युत मण्डल) द्वारा विद्युत शुल्क के भुगतान से छूट प्रदान की गई है वे 01-01-2006 से 31-03-2006 की कालावधि के दौरान अतिरिक्त छूट हेतु पात्र नहीं होगी.

(ग) उपरोक्त सरल क्र. (क) में निर्धारित शर्तों के अनुसार पात्र संस्थानों को विद्युत शुल्क में भुगतान से छूट के एवज में देय राशि का भुगतान छत्तीसगढ़ राज्य विद्युत वितरण कंपनी मर्यादित द्वारा किया जाएगा एवं राज्य सरकार, ऐसी राशि की प्रतिपूर्ति छत्तीसगढ़ राज्य विद्युत वितरण कंपनी मर्यादित को करेगी.

(घ) विद्युत शुल्क के भुगतान के लिए उपरोक्त छूट 01-01-2006 से 31-03-2006 तक की कालावधि के लिए लागू रहेगी.

2. यह अधिसूचना 01 जनवरी, 2006 से प्रभावशील मानी जाएगी.

No. F 21/189/2012/13/2/ED.—Whereas the State Government is of the opinion that extending concession to the Sponge Iron Units, Mini Steel Plants, Rolling Mills and Integrated Steel Plant Industries of the State is necessary and in public interest;

Now, therefore, in exercise of the powers conferred by Section 3-B of the Chhattisgarh Electricity Duty Act, 1949 (No. 10 of 1949), State Government, hereby, in supersession of the previous Notification No. 100/13/ED/Notification/Electricity Duty/06, dated 09-01-2006, exempts Sponge Iron Units, Mini Steel Plants, Rolling Mills and Integrated Steel Plant Industries of the State from payment of Electricity Duty, subject to following conditions, namely :—

1. (a) Exemption from payment of Electricity Duty shall not be extended to such industrial units which are meeting its power requirement from captive power plant of its own or sister concerns and operating its unit after availing very less power against the sanctioned load.

(b) Such industrial units which have been allowed the exemption from payment of electricity duty by Chhattisgarh State Power Distribution Company Limited (Formerly Chhattigarh State Electricity Board) during the period 01-01-2006 to 31-03-2006, shall not be eligible for additional exemption.

(c) The amount in lieu of exemption from payment of electricity duty shall be paid to the eligible institutions as per conditions stipulated in serial number (a) above by the Chhattisgarh State Power Distribution Company Limited and the State Government shall reimburse such amount to Chhattisgarh State Power Distribution Company Limited.

(d) Above exemption from payment of Electricity Duty shall be applicable for the period from 01-01-2006 to 31-03-2006.

2. This notification shall be deemed to have come into effect from 1st January 2006.

रायपुर, दिनांक 23 फरवरी 2012

क्रमांक 253/ल.ज.वि.परि./उ.वि./2012.—राज्य शासन एतद्द्वारा छत्तीसगढ़ राज्य में 25 मेगावाट क्षमता तक की छोटी एवं लघु जल विद्युत परियोजनाओं की स्थापना हेतु निवेश को प्रोत्साहन देने के लिए नीति-निर्देश एवं पारदर्शी आवंटन की प्रक्रिया हेतु निम्नानुसार दिशा-निर्देश जारी करती है :—

1. **नोडल एजेंसी :**—छत्तीसगढ़ में 25 मेगावॉट क्षमता तक की छोटी जल विद्युत परियोजनाओं की स्थापना हेतु सर्वे, अनुसंधान उपरांत परियोजना स्थल का चयन, नई छोटी जल विद्युत परियोजनाओं का चिन्हांकन एवं विकास आदि के लिए छत्तीसगढ़ अक्षय ऊर्जा विकास अभिकरण (क्रेडा) राज्य की नोडल एजेंसी अधिकृत है.

2. **लघु जल विद्युत परियोजनाओं में निवेश :**—राज्य में 25 मेगावाट क्षमता तक की लघु एवं छोटी जल विद्युत परियोजनाओं का विकास नोडल एजेंसी (क्रेडा) द्वारा सामान्यत: निजी निवेश से कराया जाएगा. आवश्यकतानुसार नोडल एजेंसी भी स्वयं के स्रोत से अथवा निजी क्षेत्र के साथ संयुक्त निवेश कर इन परियोजनाओं का विकास कर सकेगी.

3. **परियोजना स्थल के चिन्हांकन एवं विकास की प्रक्रिया :—**

3.1 राज्य की नोडल एजेंसी (क्रेडा) द्वारा स्वयं के स्रोतों से सर्वे एवं अनुसंधान उपरांत चिन्हित एवं चयनित 25 मेगावाट क्षमता तक की छोटी जल विद्युत परियोजनाओं की स्थापना की जा सकेगी. ऐसी परियोजनाएं क्रेडा द्वारा चिन्हित परियोजनाएं कहलायेंगी.

3.2 निजी निवेशक द्वारा भी स्वयं के स्रोतों से नई परियोजना की स्थापना हेतु उपयुक्त स्थल का चिन्हांकन कर परियोजना स्थापना हेतु राज्य नोडल एजेंसी को आवेदन प्रस्तुत किया जा सकता है, बशर्ते निजी क्षेत्र द्वारा चयनित स्थल पर परियोजना की स्थापना के कारण राज्य की सिंचाई अथवा पेयजल के लिए प्रस्तावित परियोजना प्रभावित नहीं होनी चाहिए. ऐसी परियोजनाएं निजी क्षेत्र द्वारा चिन्हित परियोजनाएं कहलायेंगी.

3.3 क्रेडा अथवा निजी निवेशक द्वारा चिन्हांकित किसी भी परियोजना से राज्य की विचाराधीन जल विद्युत उत्पादन परियोजना, निर्माणाधीन जल संरचनाओं के अंतर्गत अन्य जल विद्युत परियोजनाएं प्रभावित नहीं होना चाहिए.

4. **आवंटन की प्रक्रिया :—**

4.1.1 **पात्रता.**—किसी भारतीय नागरिक, इण्डियन पार्टनरशिप एक्ट के तहत पंजीकृत फर्म, पंजीकृत सहकारी संस्था एवं कंपनी एक्ट के अंतर्गत पंजीकृत कंपनी को राज्य में छोटी जल विद्युत परियोजनाओं की स्थापना हेतु आवेदन प्रस्तुत करने की पात्रता रहेगी. लेकिन 05 मेगावाट क्षमता तक के छोटी जल विद्युत परियोजना केवल छत्तीसगढ़ के स्थानीय निवासियों अथवा उनके द्वारा गठित एवं संचालित पंजीकृत सहकारी संस्था, पार्टनरशिप एक्ट के तहत पंजीकृत फर्म, पंजीकृत कंपनी हेतु आरक्षित रहेगी.

4.1.2 आवेदक को क्रेडा द्वारा निर्धारित मापदण्ड अनुसार तकनीकी एवं वित्तीय रूप से सक्षम होना चाहिए.

4.1.3 पांच (5) मेगावाट क्षमता तक की प्रस्तावित परियोजना के आवंटन हेतु आवेदक को कुल लागत का 10 प्रतिशत समतुल्य राशि के बराबर नेटवर्थ धारित होना चाहिए लेकिन पांच (5) मेगावाट से अधिक क्षमता की प्रस्तावित परियोजना के आवंटन हेतु आवेदक को कुल लागत का 20 प्रतिशत समतुल्य राशि के बराबर नेटवर्थ धारित होना चाहिए.

4.2 **शुल्क :—**

4.2.1 क्रेडा द्वारा चिन्हित परियोजना की स्थापना हेतु आवेदन के साथ रुपये 15 प्रति किलोवाट की दर से प्रति परियोजना अधिकतम रुपये 5,00,000/- लेकिन न्यूनतम रुपये 10,000/- का शुल्क जमा करना होगा.

4.2.2 निजी क्षेत्र द्वारा चयनित परियोजना की स्थापना हेतु आवेदन के साथ रुपये 10 प्रति किलोवाट की दर से प्रति परियोजना अधिकतम रुपये 3,00,000/- लेकिन न्यूनतम रुपये 10,000/- का शुल्क जमा करना होगा.

4.2.3 आवेदक द्वारा क्रेडा को भुगतान किया गया शुल्क वापसी योग्य नहीं होगा.

**4.3 छोटी एवं लघु जल विद्युत उत्पादन परियोजनाओं के आवंटन की प्रक्रिया एवं सीमा :—**

**4.3.1 क्रेडा द्वारा चिन्हित परियोजनाएं :—**

(अ) क्रेडा द्वारा चिन्हित परियोजना के आवंटन हेतु राष्ट्रीय एवं प्रादेशिक समाचार पत्रों में आवंटन प्रक्रिया का उल्लेख करते हुए प्रस्ताव आमंत्रित किए जाएंगे.

(ब) नोडल एजेंसी द्वारा प्राप्त आवेदनों का परीक्षण कर तकनीकी एवं वित्तीय मापदण्ड पूर्ण करने वाले पात्र आवेदक का चयन निर्धारित पारदर्शी प्रक्रिया के आधार पर किया जाएगा एवं निर्धारित प्रक्रिया पूर्ण होने पर परियोजना आवंटित की जावेगी.

**4.3.2 निजी क्षेत्र द्वारा चिन्हित परियोजनाएं :—**

(अ) निजी निवेशकों द्वारा चिन्हित परियोजना के लिए संबंधित निवेशक निर्धारित प्रारूप में क्रेडा को सीधे आवेदन जमा कर सकेंगे.

(ब) निजी निवेशक द्वारा चिन्हित परियोजना के आवंटन के पूर्व निर्धारित वित्तीय एवं तकनीकी मापदण्ड को पूर्ण किये जाने के संबंध में क्रेडा द्वारा परीक्षण किया जाएगा.

(स) किसी एक परियोजना के लिए एक से अधिक आवेदन प्राप्त होने पर उस लघु जल विद्युत परियोजना का आवंटन पात्र आवेदक को "प्रथम आओ प्रथम पाओ" नीति के आधार पर किया जाएगा.

**4.3.3 पूर्व में प्रभावशील नीति के अंतर्गत आवंटित परियोजनाओं की स्थापना पर प्रभाव :—**

(अ) इस नीति के प्रभावशील होने के पूर्व यदि किसी आवेदक ने उन्हें आवंटित छोटी एवं लघु जल विद्युत परियोजना की स्थापना हेतु वित्तीय लेखाबंदी अथवा पर्यावरण स्वीकृति के अंतर्गत स्थापना सम्मति प्राप्त कर ली हैं तो ऐसी परियोजनाओं की स्थापना नई नीति के कारण अप्रभावित रहेगी.

(ब) पूर्व दिशा निर्देशों के तहत् आवंटित परियोजना के लिए संबंधित निवेशक को आवश्यक वैधानिक अनुमतियां एवं वित्तीय लेखाबंदी इन दिशा-निर्देशों के प्रकाशन की तिथि से 24 माह की अवधि की समाप्ति तक प्राप्त करना होगा. अन्यथा परियोजना आवंटन आदेश को निरस्त करने की नियमानुसार कार्यवाही क्रेडा द्वारा की जा सकेगी.

**4.3.4 आवंटन की सीमा:—**

(अ) आवेदक को एक समय में अधिकतम दो परियोजनाएं जिनका कुल अधिकतम क्षमता 25 मेगावाट तक हो अथवा 25 मेगावाट क्षमता की एक परियोजना का आवंटन किया जायेगा.

(ब) अधिकतम दो अथवा 25 मेगावाट क्षमता तक की छोटी जल विद्युत परियोजनाओं के आवंटन की यह सीमा ऐसी कंपनियों पर भी लागू होगी जो कंपनी एक्ट 1956 (वर्ष 1956 का क्रमांक एक) की संगत धाराओं में एक ही प्रबंधन के रूप में परिभाषित है.

**5. उत्पादित विद्युत के पारेषण हेतु विद्युत व्हीलिंग अथवा विद्युत प्रणाली का विकास :—**

5.1 आवेदक द्वारा विकसित छोटी एवं लघु जल विद्युत परियोजनाओं से उत्पादित विद्युत के पारेषण हेतु पारेषण लाइन की आवश्यकता होने पर उक्त लाइन की स्थापना हेतु वैधानिक अनुमतियां एवं विद्युत प्रणाली के विकास का दायित्व निवेशक पर होगा. इस हेतु संयंत्र के अंतर्गत प्रस्तावित स्वीचयार्ड से राज्य की निकटतम विद्युत पारेषण प्रणाली अथवा विद्युत वितरण प्रणाली अथवा अन्तर्राज्यीय विद्युत पारेषण प्रणाली तक आवश्यक विद्युत पारेषण लाइन की स्थापना हेतु विद्युत अधिनियम 2003 के अंतर्गत सभी आवश्यक अनुमतियां प्राप्त करने का दायित्व आवेदक पर रहेगा.

5.2 निवेशक को विद्युत अधिनियम 2003 की सुसंगत धाराओं के अंतर्गत लायसेंसी की अन्य विद्यमान विद्युत प्रणाली का उपयोग कर विद्युत के व्हीलिंग की अनुमति होगी. लेकिन इस हेतु आवेदक को नियमानुसार विद्युत व्हीलिंग शुल्क का भुगतान करना होगा.

6. **छोटी एवं लघु जल विद्युत उत्पादन में प्रयुक्त जल पर रायल्टी :**—जल विद्युत के उत्पादन में प्रयुक्त जल पर रायल्टी रियायती दर अर्थात् केवल 06 पैसे प्रति यूनिट की दर से अधिरोपित रहेगी.

7. **छोटी एवं लघु जल विद्युत परियोजनाओं में रियायत :**—

7.1 राज्य में प्रस्तावित छोटी एवं लघु जल विद्युत परियोजनाओं को राज्य की प्रभावशील औद्योगिक नीति के प्रावधानों के अनुसार विद्युत शुल्क के भुगतान में छूट की पात्रता रहेगी.

7.2 25 मेगावाट क्षमता तक की छोटी एवं लघु जल विद्युत परियोजनाओं का राज्य में प्रभावशील औद्योगिक नीति में प्रावधित थ्रस्ट सेक्टर के उद्योगों को मिलने वाली रियायतें/सुविधाएं की पात्रता रहेगी.

8. **छोटी एवं लघु जल विद्युत परियोजना के लिए भूमि आवंटन :**—

8.1 निवेशक को परियोजना हेतु आवश्यक भूमि की व्यवस्था स्वयं करनी होगी.

8.2 यदि परियोजना स्थल पर उपलब्ध शासकीय भूमि की आवश्यकता है तो उसके आवंटन हेतु शासन के नियमानुसार कार्यवाही जल संसाधन विभाग या राजस्व विभाग द्वारा की जायेगी. लेकिन इस हेतु निवेशक को एसआईपीबी के माध्यम से आवेदन करना होगा.

8.3 यदि परियोजना हेतु निजी भूमि की आवश्यकता है तो शासन के प्रभावशील नियमों के अंतर्गत अधिग्रहण की कार्यवाही उद्योग विभाग या राजस्व विभाग द्वारा की जायेगी. लेकिन इस हेतु निवेशक को एसआईपीबी के माध्यम से आवेदन करना होगा.

8.4 परियोजना से प्रभावित परिवारों को राज्य की आदर्श पुनर्वास नीति के अंतर्गत विभिन्न सुविधाएं उपलब्ध कराने का दायित्व आवेदक पर होगा. परियोजना प्रभावितों के विस्थापन एवं पुनर्वास की कार्ययोजना स्वीकृत परियोजना प्रतिवेदन में सम्मिलित करना होगा ताकि प्रभावित परिवारों को आदर्श पुनर्वास नीति के अंतर्गत प्रस्तावित सभी सुविधाएं परियोजना से विद्युत उत्पादन प्रारंभ होने के पूर्व आवश्यक रूप से प्राप्त हो सके.

9. **छोटी एवं लघु जल विद्युत परियोजना के लिए वैधानिक व आवश्यक अनुमतियां प्राप्त करना :**—जल विद्युत परियोजना की स्थापना हेतु सभी वैधानिक एवं आवश्यक अनुमतियां प्राप्त करने का दायित्व निवेशक पर है. अतः आवेदक को उन्हें आवंटित परियोजना हेतु सभी वैधानिक एवं आवश्यक अनुमतियां प्राप्त करने के उपरांत ही निर्माण प्रारंभ करने की अनुमति रहेगी.

10. **छोटी एवं लघु जल विद्युत परियोजना की स्थापना हेतु समय-सीमा :**— आवेदक को परियोजना आवंटन की तिथि से 24 माह के भीतर परियोजना के विकास हेतु वित्तीय प्रबंधन की प्रक्रिया अंतर्गत वित्तीय लेखाबंदी सुनिश्चित करना होगा तथा वित्तीय लेखाबंदी उपरांत अधिकतम 03 माह की अवधि में परियोजना का निर्माण प्रारंभ करना होगा. और निर्माण प्रारंभ करने की तिथि से अधिकतम 24 माह की अवधि में परियोजना की पहली इकाई से विद्युत का उत्पादन प्रारंभ करना होगा. आवेदक द्वारा वित्तीय लेखाबंदी अथवा परियोजना निर्माण हेतु निर्धारित उक्त समय-सीमा जो भी पहले हो, का पालन न करने पर क्रेडा द्वारा परियोजना कार्यों में हुए प्रगति के अनुसार परियोजना आवंटन आदेश को निरस्त करने पर विचार किया जा सकेगा.

11. **छोटी एवं लघु जल विद्युत परियोजना से उत्पादित विद्युत का क्रय :**— छत्तीसगढ़ राज्य विद्युत नियामक आयोग द्वारा विद्युत अधिनियम 2003 की धारा 86 के अंतर्गत समय-समय पर प्रभावशील किए गए रिन्युवेबल पर्चेस आब्लिगेशन संबंधी रेग्युलेशन के पालन में राज्य की विद्युत वितरण कंपनी द्वारा इन लघु एवं छोटी जल विद्युत परियोजनाएं से उत्पादित विद्युत का क्रय बंधनकारी होगा. राज्य की विद्युत वितरण कंपनी द्वारा प्रथम अधिकार के अंतर्गत इन परियोजनाओं से विद्युत क्रय न करने पर निजी विद्युत उत्पादक स्वनिर्णय से अन्य को विद्युत का विक्रय कर सकेगा.

राज्य की विद्युत वितरण कंपनी द्वारा इन परियोजनाओं से क्रय की जा रही बिजली की मात्रा एवं दर का निर्धारण राज्य विद्युत नियामक आयोग के रेग्युलेशन के अंतर्गत किया जाएगा.

12. **परियोजना की प्रगति की समीक्षा :**—राज्य में प्रस्तावित छोटी एवं लघु जल विद्युत परियोजना की स्थापना की प्रगति की समीक्षा ऊर्जा विभाग द्वारा समय-समय पर की जायेगी.

13. **परियोजना आवंटन आदेश का हस्तांतरण :**—सामान्यत: परियोजना का आवंटन अहस्तांतरणीय है. अत: इन परियोजनाओं का विकास स्वयं आवेदक द्वारा किया जाना अनिवार्य है. तदनुसार परियोजना के आवंटन की तिथि से विद्युत के वाणिज्यिक उत्पादन की तिथि उपरांत दो वर्ष की अवधि तक आवेदक पर निम्नानुसार प्रतिबंध लागू रहेंगे :—

i. यदि परियोजना का आवंटन किसी भारतीय नागरिक को किया गया है तो ऐसी अवस्था में परियोजना से विद्युत के वाणिज्यिक उत्पादन प्रारंभ होने की तिथि से दो वर्ष की अवधि तक किसी अन्य को परियोजना का अंतरण क्रेडा की अनुमति के बिना नहीं किया जा सकेगा.

ii. यदि परियोजना का आवंटन इण्डियन पार्टनरशिप एक्ट के अंतर्गत पंजीकृत फर्म अथवा पंजीकृत सहकारी संस्था अथवा पंजीकृत सोसाइटी अथवा कंपनी एक्ट के अंतर्गत पंजीकृत कंपनी को किया गया है तो ऐसी अवस्था में उक्त आवंटित परियोजना से विद्युत के वाणिज्यिक उत्पादन की तिथि से दो वर्ष की अवधि तक आवंटन के समय गठित शासी निकाय, प्राधिकारी अथवा संचालक मण्डल में कोई भी परिवर्तन क्रेडा की अनुमति के बिना नहीं किया जा सकेगा.

iii. आवेदक को परियोजना की स्थापना हेतु आवश्यक होने पर स्पेशल परपस व्हीकल (एसपीव्ही) के गठन की अनुमति होगी लेकिन उक्त एसपीव्ही को आवंटित परियोजना के विकास के अलावा अन्य कार्य करने की अनुमति नहीं होगी. इस तरह गठित एसपीव्ही में आवेदक की अंशपूंजी कम से कम 51 प्रतिशत होनी आवश्यक है.

iv. परियोजना की स्थापना हेतु जारी आवंटन आदेश की शर्तों के अधीन परियोजना का निर्माण एवं संचालन किया जा सकेगा.

14. **पूर्व में जारी दिशा-निर्देशों का निरसन एवं आवंटन पर प्रभाव :**— पूर्व में जारी नीतिगत दिशा निर्देश इस नये नीतिगत निर्देशों के जारी होने की तिथि से निरसित हो जाएंगे लेकिन पूर्व नीति निर्देशों के अंतर्गत प्राप्त व अनिर्णित आवेदनों को निरस्त कर संबंधित परियोजनाओं का आवंटन इन नीति निर्देशों के अंतर्गत किया जा सकेगा.

15. राज्य में छोटी एवं लघु जल विद्युत परियोजनाओं के प्रोत्साहन हेतु उपरोक्त दिशा-निर्देश अधिसूचना जारी होने की तिथि से 10 वर्ष तक प्रभावशील रहेंगे. इस अधिसूचना जारी होने तक पूर्व नीति प्रभावशील रहेगी.

16. उपरोक्तानुसार जारी नीति निर्देश में ऊर्जा विभाग, छत्तीसगढ़ शासन समय-समय पर आवश्यक संशोधन कर सकेगा.

17. उक्त नीति में उल्लेखित प्रावधान या बिन्दु पर स्पष्टीकरण की आवश्यकता होने पर ऊर्जा विभाग, छत्ती सगढ़ शासन स्पष्टीकरण जारी कर सकेगा.

छत्तीसगढ़ के राज्यपाल के नाम से तथा आदेशानुसार,
**उमेश कुमार अग्रवाल,** संयुक्त सचिव.

# राजस्व विभाग

## कार्यालय, कलेक्टर, जिला बस्तर, जगदलपुर, छत्तीसगढ़ एवं पदेन उप-सचिव, छत्तीसगढ़ शासन राजस्व विभाग

बस्तर, दिनांक 9 फरवरी 2012

क्रमांक/क/भू-अर्जन/02/अ-82/2011-12.— चूंकि राज्य शासन को यह प्रतीत होता है कि इससे संलग्न अनुसूची के खाने (1) से (4) में वर्णित भूमि की अनुसूची के खाने (6) में उसके सामने दिये गये सार्वजनिक प्रयोजन के लिये आवश्यकता है अथवा आवश्यकता पड़ने की संभावना है. अतः भू-अर्जन अधिनियम, 1894 (क्रमांक एक सन् 1894) की धारा 4 की उपधारा (1) के उपबन्धों के अनुसार इसके द्वारा सभी संबंधित व्यक्तियों को इस आशय की सूचना दी जाती है कि राज्य शासन, इसके द्वारा इस अनुसूची के खाने (5) में उल्लेखित अधिकारी को उक्त भूमि के संबंध में उक्त धारा 4 की उपधारा (1) द्वारा दी गई शक्तियों का प्रयोग करने के लिए प्राधिकृत करता है :—

अनुसूची

| भूमि का वर्णन | | | | धारा 4 की उपधारा (1) के द्वारा प्राधिकृत अधिकारी | सार्वजनिक प्रयोजन का वर्णन |
|---|---|---|---|---|---|
| जिला | तहसील | नगर/ग्राम | लगभग क्षेत्रफल (हेक्टेयर में) | | |
| (1) | (2) | (3) | (4) | (5) | (6) |
| बस्तर | बस्तर | सालेमेटा प.ह.नं. 01 | 1.10 | कार्यपालन अभियन्ता, टी.डी.पी.पी., जल संसाधन संभाग, जगदलपुर. | कोसारटेडा मध्यम सिंचाई परियोजना अंतर्गत बांध (डूब क्षेत्र). |

भूमि का नक्शा (प्लान) अनुविभागीय अधिकारी (राजस्व)/भू-अर्जन अधिकारी, बस्तर अथवा कार्यपालन अभियंता, टी.डी.पी.पी., जल संसाधन संभाग, जगदलपुर के कार्यालय में देखा जा सकता है.

बस्तर, दिनांक 23 फरवरी 2012

क्रमांक क/भू-अर्जन/05/अ-82/2011-12.— चूंकि राज्य शासन को यह प्रतीत होता है कि इससे संलग्न अनुसूची के खाने (1) से (4) में वर्णित भूमि की अनुसूची के खाने (6) में उसके सामने दिये गये सार्वजनिक प्रयोजन के लिये आवश्यकता है अथवा आवश्यकता पड़ने की संभावना है. अतः भू-अर्जन अधिनियम, 1894 (क्रमांक एक सन् 1894) की धारा 4 की उपधारा (1) के उपबन्धों के अनुसार इसके द्वारा सभी संबंधित व्यक्तियों को इस आशय की सूचना दी जाती है कि राज्य शासन, इसके द्वारा इस अनुसूची के खाने (5) में उल्लेखित अधिकारी को उक्त भूमि के संबंध में उक्त धारा 4 की उपधारा (1) द्वारा दी गई शक्तियों का प्रयोग करने के लिए प्राधिकृत करता है :—

अनुसूची

| भूमि का वर्णन | | | | धारा 4 की उपधारा (1) के द्वारा प्राधिकृत अधिकारी | सार्वजनिक प्रयोजन का वर्णन |
|---|---|---|---|---|---|
| जिला | तहसील | नगर/ग्राम | लगभग क्षेत्रफल (हेक्टेयर में) | | |
| (1) | (2) | (3) | (4) | (5) | (6) |
| बस्तर | जगदलपुर | पंडरीपानी प.ह.नं. 12 | 5.82 | कार्यपालन अभियन्ता, लोक निर्माण विभाग, उत्तर बस्तर संभाग क्रमांक-1, जगदलपुर. | जगदलपुर बायपास मार्ग निर्माण हेतु. |

भूमि का नक्शा (प्लान) अनुविभागीय अधिकारी (राजस्व)/भू-अर्जन अधिकारी, जगदलपुर अथवा कार्यपालन अभियंता, लोक निर्माण विभाग, उत्तर बस्तर संभाग क्रमांक-1, जगदलपुर के कार्यालय में देखा जा सकता है.

छत्तीसगढ़ के राज्यपाल के नाम से तथा आदेशानुसार,
**अन्बलगन पी.**, कलेक्टर एवं पदेन उप-सचिव.

## कार्यालय, कलेक्टर, जिला राजनांदगांव, छत्तीसगढ़ एवं पदेन उप-सचिव, छत्तीसगढ़ शासन, राजस्व विभाग

राजनांदगांव, दिनांक 23 फरवरी 2012

क्रमांक/2187/भू-अर्जन/2012.—चूंकि राज्य शासन को यह प्रतीत होता है कि इससे संलग्न अनुसूची के खाने (1) से (4) में वर्णित भूमि की अनुसूची के खाने (6) में उसके सामने दिये गये सार्वजनिक प्रयोजन के लिये आवश्यकता है अथवा आवश्यकता पड़ने की संभावना है. अत: भू-अर्जन अधिनियम, 1894 (क्रमांक 1 सन् 1894) की धारा 4 की उपधारा (1) के उपबन्धों के अनुसार इसके द्वारा सभी संबंधित व्यक्तियों को इस आशय की सूचना दी जाती है कि राज्य शासन, इसके द्वारा, इस अनुसूची के खाने (5) में उल्लेखित अधिकारी को उक्त भूमि के संबंध में उक्त धारा 4 की उपधारा (2) द्वारा दी गई शक्तियों का प्रयोग करने के लिए प्राधिकृत करता है :—

### अनुसूची

| भूमि का वर्णन | | | | धारा 4 की उपधारा (2) के द्वारा प्राधिकृत अधिकारी | सार्वजनिक प्रयोजन का वर्णन |
|---|---|---|---|---|---|
| जिला | तहसील | नगर/ग्राम | लगभग क्षेत्रफल (हेक्टेयर में) | | |
| (1) | (2) | (3) | (4) | (5) | (6) |
| राजनांदगांव | छुरिया | बेलरगोंदी प. ह. नं. 17 | 1.100 | कार्यपालन अभियंता, जल संसाधन बैराज संभाग, डोंगरगांव. | घुमरिया नाला बैराज के माइनर नहर नाली निर्माण हेतु. |

भूमि का नक्शा (प्लान) का निरीक्षण अनुविभागीय अधिकारी (रा.) एवं भू-अर्जन अधिकारी, डोंगरगांव के कार्यालय में किया जा सकता है.

राजनांदगांव, दिनांक 23 फरवरी 2012

क्रमांक/2188/भू-अर्जन/2012.—चूंकि राज्य शासन को यह प्रतीत होता है कि इससे संलग्न अनुसूची के खाने (1) से (4) में वर्णित भूमि की अनुसूची के खाने (6) में उसके सामने दिये गये सार्वजनिक प्रयोजन के लिये आवश्यकता है अथवा आवश्यकता पड़ने की संभावना है. अत: भू-अर्जन अधिनियम, 1894 (क्रमांक 1 सन् 1894) की धारा 4 की उपधारा (1) के उपबन्धों के अनुसार इसके द्वारा सभी संबंधित व्यक्तियों को इस आशय की सूचना दी जाती है कि राज्य शासन, इसके द्वारा, इस अनुसूची के खाने (5) में उल्लेखित अधिकारी को उक्त भूमि के संबंध में उक्त धारा 4 की उपधारा (2) द्वारा दी गई शक्तियों का प्रयोग करने के लिए प्राधिकृत करता है :—

### अनुसूची

| भूमि का वर्णन | | | | धारा 4 की उपधारा (2) के द्वारा प्राधिकृत अधिकारी | सार्वजनिक प्रयोजन का वर्णन |
|---|---|---|---|---|---|
| जिला | तहसील | नगर/ग्राम | लगभग क्षेत्रफल (हेक्टेयर में) | | |
| (1) | (2) | (3) | (4) | (5) | (6) |
| राजनांदगांव | चौकी | माहुद मचान्दुर प. ह. नं. 13 | 5.442 | कार्यपालन अभियंता, खरखरा मोंहदीपाट परियोजना संभाग, दुर्ग. | मोंहड़ जलाशय परियोजना के नहर निर्माण हेतु. |

भूमि का नक्शा (प्लान) का निरीक्षण अनुविभागीय अधिकारी (रा.) एवं भू-अर्जन अधिकारी, मोहला के कार्यालय में किया जा सकता है.

छत्तीसगढ़ के राज्यपाल के नाम से तथा आदेशानुसार,
**सिद्धार्थ कोमल सिंह परदेशी,** कलेक्टर एवं पदेन उप-सचिव.

## कार्यालय, कलेक्टर, जिला बिलासपुर, छत्तीसगढ़ एवं पदेन उप-सचिव, छत्तीसगढ़ शासन, राजस्व विभाग

बिलासपुर, दिनांक 28 फरवरी 2012

प्रकरण क्रमांक 2/अ-82/2011-12.— चूंकि राज्य शासन को यह प्रतीत होता है कि इससे संलग्न अनुसूची के खाने (1) से (4) में वर्णित भूमि की अनुसूची के खाने (6) में उसके सामने दिये गये सार्वजनिक प्रयोजन के लिये आवश्यकता है अथवा आवश्यकता पड़ने की संभावना है. अत: भू-अर्जन अधिनियम, 1894 (क्रमांक एक सन् 1894) की धारा 4 की उपधारा (1) के उपबन्धों के अनुसार इसके द्वारा सभी संबंधित व्यक्तियों को इस आशय की सूचना दी जाती है कि राज्य शासन, इसके द्वारा, इस अनुसूची के खाने (5) में उल्लेखित अधिकारी को उक्त भूमि के संबंध में उक्त धारा 4 की उपधारा (2) द्वारा दी गई शक्तियों का प्रयोग करने के लिए प्राधिकृत करता है :—

### अनुसूची

| भूमि का वर्णन | | | | धारा 4 की उपधारा (2) | सार्वजनिक प्रयोजन |
|---|---|---|---|---|---|
| जिला | तहसील | नगर/ग्राम | लगभग क्षेत्रफल (हेक्टेयर में) | के द्वारा प्राधिकृत अधिकारी | का वर्णन |
| (1) | (2) | (3) | (4) | (5) | (6) |
| बिलासपुर | पेण्ड्रारोड | मेडुका प.ह.नं. 03 | 3.755 | कार्यपालन अभियंता, जल संसाधन संभाग, मरवाही, मुख्यालय पेण्ड्रारोड, जि. बिलासपुर. | दर्री व्यपवर्तन योजना की मेडुका माइनर नहर के निर्माण हेतु. |

भूमि के नक्शे (प्लान) का निरीक्षण अनुविभागीय अधिकारी (राजस्व), पेण्ड्रारोड के कार्यालय में किया जा सकता है.

बिलासपुर, दिनांक 28 फरवरी 2012

प्रकरण क्रमांक 14/अ-82/2010-11.— चूंकि राज्य शासन को यह प्रतीत होता है कि इससे संलग्न अनुसूची के खाने (1) से (4) में वर्णित भूमि की अनुसूची के खाने (6) में उसके सामने दिये गये सार्वजनिक प्रयोजन के लिये आवश्यकता है अथवा आवश्यकता पड़ने की संभावना है. अत: भू-अर्जन अधिनियम, 1894 (क्रमांक एक सन् 1894) की धारा 4 की उपधारा (1) के उपबन्धों के अनुसार इसके द्वारा सभी संबंधित व्यक्तियों को इस आशय की सूचना दी जाती है कि राज्य शासन, इसके द्वारा, इस अनुसूची के खाने (5) में उल्लेखित अधिकारी को उक्त भूमि के संबंध में उक्त धारा 4 की उपधारा (2) द्वारा दी गई शक्तियों का प्रयोग करने के लिए प्राधिकृत करता है :—

### अनुसूची

| भूमि का वर्णन | | | | धारा 4 की उपधारा (2) | सार्वजनिक प्रयोजन |
|---|---|---|---|---|---|
| जिला | तहसील | नगर/ग्राम | लगभग क्षेत्रफल (हेक्टेयर में) | के द्वारा प्राधिकृत अधिकारी | का वर्णन |
| (1) | (2) | (3) | (4) | (5) | (6) |
| बिलासपुर | पेण्ड्रारोड | भस्कुरा प.ह.नं. 19 | 10.496 | कार्यपालन अभियंता, जल संसाधन संभाग, मरवाही, मुख्यालय पेण्ड्रारोड, जि. बिलासपुर. | दर्री व्यपवर्तन योजना की मुख्य नहर एवं भस्कुरा व दर्री माइनर नहरों के निर्माण हेतु. |

भूमि के नक्शे (प्लान) का निरीक्षण अनुविभागीय अधिकारी (राजस्व), पेण्ड्रारोड के कार्यालय में किया जा सकता है.

बिलासपुर, दिनांक 28 फरवरी 2012

प्रकरण क्रमांक 15/अ-82/2010-11.— चूंकि राज्य शासन को यह प्रतीत होता है कि इससे संलग्न अनुसूची के खाने (1) से (4) में वर्णित भूमि की अनुसूची के खाने (6) में उसके सामने दिये गये सार्वजनिक प्रयोजन के लिये आवश्यकता है अथवा आवश्यकता पड़ने की संभावना है. अतः भू-अर्जन अधिनियम, 1894 (क्रमांक एक सन् 1894) की धारा 4 की उपधारा (1) के उपबन्धों के अनुसार इसके द्वारा सभी संबंधित व्यक्तियों को इस आशय की सूचना दी जाती है कि राज्य शासन, इसके द्वारा, इस अनुसूची के खाने (5) में उल्लेखित अधिकारी को उक्त भूमि के संबंध में उक्त धारा 4 की उपधारा (2) द्वारा दी गई शक्तियों का प्रयोग करने के लिए प्राधिकृत करता है :—

## अनुसूची

| भूमि का वर्णन | | | | धारा 4 की उपधारा (2) | सार्वजनिक प्रयोजन |
|---|---|---|---|---|---|
| जिला | तहसील | नगर/ग्राम | लगभग क्षेत्रफल (हेक्टेयर में) | के द्वारा प्राधिकृत अधिकारी | का वर्णन |
| (1) | (2) | (3) | (4) | (5) | (6) |
| बिलासपुर | पेण्ड्रारोड | दर्री प.ह.नं. 03 | 10.255 | कार्यपालन अभियंता, जल संसाधन संभाग, मरवाही, मुख्यालय पेण्ड्रारोड, जि. बिलासपुर. | दर्री व्यपवर्तन योजना की मुख्य नहर, माइनर नहरों के निर्माण हेतु. |

भूमि के नक्शे (प्लान) का निरीक्षण अनुविभागीय अधिकारी (राजस्व), पेण्ड्रारोड के कार्यालय में किया जा सकता है.

छत्तीसगढ़ के राज्यपाल के नाम से तथा आदेशानुसार,
**राम सिंह,** कलेक्टर एवं पदेन उप-सचिव.

---

## कार्यालय, कलेक्टर, जिला जांजगीर-चांपा, छत्तीसगढ़ एवं पदेन उप-सचिव, छत्तीसगढ़ शासन, राजस्व विभाग

जांजगीर-चांपा, दिनांक 13 फरवरी 2012

क्रमांक-क/भू-अर्जन/331.—चूंकि राज्य शासन को यह प्रतीत होता है कि इससे संलग्न अनुसूची के खाने (1) से (4) में वर्णित भूमि की अनुसूची के खाने (6) में उसके सामने दिये गये सार्वजनिक प्रयोजन के लिये आवश्यकता है अथवा आवश्यकता पड़ने की संभावना है. अतः भू-अर्जन अधिनियम, 1894 (क्रमांक 1 सन् 1894) संशोधित भू-अर्जन अधिनियम, 1984 की धारा 4 की उपधारा (1) के उपबन्धों के अनुसार इसके द्वारा सभी संबंधित व्यक्तियों को इस आशय की सूचना दी जाती है कि राज्य शासन, इसके द्वारा, इस अनुसूची के खाने (5) में उल्लेखित अधिकारी को उक्त भूमि के संबंध में उक्त धारा 4 की उपधारा (2) द्वारा दी गई शक्तियों का प्रयोग करने के लिए प्राधिकृत करता है :—

## अनुसूची

| भूमि का वर्णन | | | | धारा 4 की उपधारा (2) | सार्वजनिक प्रयोजन |
|---|---|---|---|---|---|
| जिला | तहसील | नगर/ग्राम | लगभग क्षेत्रफल (हेक्टेयर में) | के द्वारा प्राधिकृत अधिकारी | का वर्णन |
| (1) | (2) | (3) | (4) | (5) | (6) |
| जांजगीर-चांपा | डभरा | खरकेना प.ह.नं. 17 | 0.061 | कार्यपालन अभियन्ता, मिनीमाता बांगो नहर संभाग, क्र. 5, खरसिया. | गिरगिरा माइनर नहर निर्माण. |

भूमि का नक्शा (प्लान) का निरीक्षण भू-अर्जन अधिकारी, हसदेव परियोजना सक्ती, मु. जांजगीर के कार्यालय में किया जा सकता है.

जांजगीर-चांपा, दिनांक 13 फरवरी 2012

क्रमांक-क/भू-अर्जन/332.—चूंकि राज्य शासन को यह प्रतीत होता है कि इससे संलग्न अनुसूची के खाने (1) से (4) में वर्णित भूमि की अनुसूची के खाने (6) में उसके सामने दिये गये सार्वजनिक प्रयोजन के लिये आवश्यकता है अथवा आवश्यकता पड़ने की संभावना है. अतः भू-अर्जन अधिनियम, 1894 (क्रमांक 1 सन् 1894) संशोधित भू-अर्जन अधिनियम, 1984 की धारा 4 की उपधारा (1) के उपबन्धों के अनुसार इसके द्वारा सभी संबंधित व्यक्तियों को इस आशय की सूचना दी जाती है कि राज्य शासन, इसके द्वारा, इस अनुसूची के खाने (5) में उल्लेखित अधिकारी को उक्त भूमि के संबंध में उक्त धारा 4 की उपधारा (2) द्वारा दी गई शक्तियों का प्रयोग करने के लिए प्राधिकृत करता है :—

अनुसूची

| भूमि का वर्णन | | | | धारा 4 की उपधारा (2) के द्वारा प्राधिकृत अधिकारी | सार्वजनिक प्रयोजन का वर्णन |
|---|---|---|---|---|---|
| जिला | तहसील | नगर/ग्राम | लगभग क्षेत्रफल (हेक्टेयर में) | | |
| (1) | (2) | (3) | (4) | (5) | (6) |
| जांजगीर-चांपा | डभरा | कोमो प.ह.नं. 03 | 0.030 | कार्यपालन अभियन्ता, मिनीमाता बांगो नहर संभाग, क्र. 5, खरसिया. | नवापारा उप शाखा वितरिका लघु वितरिका 2 आर. नहर निर्माण. |

भूमि का नक्शा (प्लान) का निरीक्षण भू-अर्जन अधिकारी, हसदेव परियोजना सक्ती, मु. जांजगीर के कार्यालय में किया जा सकता है.

जांजगीर-चांपा, दिनांक 15 फरवरी 2012

क्रमांक-क/भू-अर्जन/333.—चूंकि राज्य शासन को यह प्रतीत होता है कि इससे संलग्न अनुसूची के खाने (1) से (4) में वर्णित भूमि की अनुसूची के खाने (6) में उसके सामने दिये गये सार्वजनिक प्रयोजन के लिये आवश्यकता है अथवा आवश्यकता पड़ने की संभावना है. अतः भू-अर्जन अधिनियम, 1894 (क्रमांक 1 सन् 1894) संशोधित भू-अर्जन अधिनियम, 1984 की धारा 4 की उपधारा (1) के उपबन्धों के अनुसार इसके द्वारा सभी संबंधित व्यक्तियों को इस आशय की सूचना दी जाती है कि राज्य शासन, इसके द्वारा, इस अनुसूची के खाने (5) में उल्लेखित अधिकारी को उक्त भूमि के संबंध में उक्त धारा 4 की उपधारा (2) द्वारा दी गई शक्तियों का प्रयोग करने के लिए प्राधिकृत करता है :—

अनुसूची

| भूमि का वर्णन | | | | धारा 4 की उपधारा (2) के द्वारा प्राधिकृत अधिकारी | सार्वजनिक प्रयोजन का वर्णन |
|---|---|---|---|---|---|
| जिला | तहसील | नगर/ग्राम | लगभग क्षेत्रफल (हेक्टेयर में) | | |
| (1) | (2) | (3) | (4) | (5) | (6) |
| जांजगीर-चांपा | सक्ती | नंदौरकला प.ह.नं. 12 | 0.165 | कार्यपालन अभियन्ता, मिनीमाता बांगो नहर संभाग, क्र. 6, सक्ती. | मल्दी माइनर नहर निर्माण. |

भूमि का नक्शा (प्लान) का निरीक्षण भू-अर्जन अधिकारी, हसदेव परियोजना सक्ती, मु. जांजगीर के कार्यालय में किया जा सकता है.

जांजगीर-चांपा, दिनांक 16 फरवरी 2012

क्रमांक-क/भू-अर्जन/41.—चूंकि राज्य शासन को यह प्रतीत होता है कि इससे संलग्न अनुसूची के खाने (1) से (4) में वर्णित भूमि की अनुसूची के खाने (6) में उसके सामने दिये गये सार्वजनिक प्रयोजन के लिये आवश्यकता है अथवा आवश्यकता पड़ने की संभावना है. अतः भू-अर्जन अधिनियम, 1894 (क्रमांक 1 सन् 1894) संशोधित भू-अर्जन अधिनियम, 1984 की धारा 4 की उपधारा (1) के उपबन्धों के अनुसार इसके द्वारा सभी संबंधित व्यक्तियों को इस आशय की सूचना दी जाती है कि राज्य शासन, इसके द्वारा, इस अनुसूची के खाने (5) में उल्लेखित अधिकारी को उक्त भूमि के संबंध में उक्त धारा 4 की उपधारा (2) द्वारा दी गई शक्तियों का प्रयोग करने के लिए प्राधिकृत करता है :—

## अनुसूची

| भूमि का वर्णन | | | | धारा 4 की उपधारा (2) के द्वारा प्राधिकृत अधिकारी | सार्वजनिक प्रयोजन का वर्णन |
|---|---|---|---|---|---|
| जिला | तहसील | नगर/ग्राम | लगभग क्षेत्रफल (हेक्टेयर में) | | |
| (1) | (2) | (3) | (4) | (5) | (6) |
| जांजगीर-चांपा | पामगढ़ | मुलमुला प.ह.नं. 05 | 0.218 | कार्यपालन अभियन्ता, हसदेव नहर जल प्रबंध संभाग, जांजगीर. | बनाहिल शाखा नहर निर्माण. |

भूमि का नक्शा (प्लान) का निरीक्षण भू-अर्जन अधिकारी, हसदेव परियोजना, जांजगीर के कार्यालय में किया जा सकता है.

जांजगीर-चांपा, दिनांक 1 मार्च 2012

क्रमांक-क/भू-अर्जन/3980.—चूंकि राज्य शासन को यह प्रतीत होता है कि इससे संलग्न अनुसूची के खाने (1) से (4) में वर्णित भूमि की अनुसूची के खाने (6) में उसके सामने दिये गये सार्वजनिक प्रयोजन के लिये आवश्यकता है अथवा आवश्यकता पड़ने की संभावना है. अतः भू-अर्जन अधिनियम, 1894 (क्रमांक 1 सन् 1894) संशोधित भू-अर्जन अधिनियम, 1984 की धारा 4 की उपधारा (1) के उपबन्धों के अनुसार इसके द्वारा सभी संबंधित व्यक्तियों को इस आशय की सूचना दी जाती है कि राज्य शासन, इसके द्वारा, इस अनुसूची के खाने (5) में उल्लेखित अधिकारी को उक्त भूमि के संबंध में उक्त धारा 4 की उपधारा (2) द्वारा दी गई शक्तियों का प्रयोग करने के लिए प्राधिकृत करता है :—

## अनुसूची

| भूमि का वर्णन | | | | धारा 4 की उपधारा (2) के द्वारा प्राधिकृत अधिकारी | सार्वजनिक प्रयोजन का वर्णन |
|---|---|---|---|---|---|
| जिला | तहसील | नगर/ग्राम | लगभग क्षेत्रफल (हेक्टेयर में) | | |
| (1) | (2) | (3) | (4) | (5) | (6) |
| जांजगीर-चांपा | डभरा | बाड़ादरहा प.ह.नं. 02 | 4.622 | महाप्रबंधक, जिला व्यापार एवं उद्योग केन्द्र, जिला जांजगीर-चांपा. | औद्योगिक प्रयोजन हेतु |

भूमि का नक्शा (प्लान) का निरीक्षण अनुविभागीय अधिकारी (राजस्व), डभरा के कार्यालय में किया जा सकता है.

जांजगीर-चांपा, दिनांक 1 मार्च 2012

क्रमांक-क/भू-अर्जन/3982.—चूंकि राज्य शासन को यह प्रतीत होता है कि इससे संलग्न अनुसूची के खाने (1) से (4) में वर्णित भूमि की अनुसूची के खाने (6) में उसके सामने दिये गये सार्वजनिक प्रयोजन के लिये आवश्यकता है अथवा आवश्यकता पड़ने की संभावना है. अतः भू-अर्जन अधिनियम, 1894 (क्रमांक 1 सन् 1894) संशोधित भू-अर्जन अधिनियम, 1984 की धारा 4 की उपधारा (1) के उपबन्धों के अनुसार इसके द्वारा सभी संबंधित व्यक्तियों को इस आशय की सूचना दी जाती है कि राज्य शासन, इसके द्वारा, इस अनुसूची के खाने (5) में उल्लेखित अधिकारी को उक्त भूमि के संबंध में उक्त धारा 4 की उपधारा (2) द्वारा दी गई शक्तियों का प्रयोग करने के लिए प्राधिकृत करता है :—

## अनुसूची

| भूमि का वर्णन | | | | धारा 4 की उपधारा (2) के द्वारा प्राधिकृत अधिकारी | सार्वजनिक प्रयोजन का वर्णन |
|---|---|---|---|---|---|
| जिला | तहसील | नगर/ग्राम | लगभग क्षेत्रफल (हेक्टेयर में) | | |
| (1) | (2) | (3) | (4) | (5) | (6) |
| जांजगीर-चांपा | डभरा | टुण्ड्री प.ह.नं. 02 | 5.961 | महाप्रबंधक, जिला व्यापार एवं उद्योग केन्द्र, जिला जांजगीर-चांपा. | औद्योगिक प्रयोजन हेतु |

भूमि का नक्शा (प्लान) का निरीक्षण अनुविभागीय अधिकारी (राजस्व), डभरा के कार्यालय में किया जा सकता है.

छत्तीसगढ़ के राज्यपाल के नाम से तथा आदेशानुसार,
**ब्रजेश चन्द्र मिश्र,** कलेक्टर एवं पदेन उप-सचिव.

---

## कार्यालय, कलेक्टर, जिला रायगढ़, छत्तीसगढ़ एवं पदेन उप-सचिव, छत्तीसगढ़ शासन, राजस्व विभाग

रायगढ़, दिनांक 2 फरवरी 2012

भू-अर्जन प्रकरण क्रमांक 31/अ-82/2008-09.—उपर्युक्त भू-अर्जन प्रकरण में कार्यपालन अभियंता, केलो परियोजना निर्माण संभाग, लाखा अस्थायी मुख्यालय खरसिया द्वारा ग्राम-सुर्री, प.ह.नं.-29, तहसील पुसौर व जिला रायगढ़ की निजी भूमि रकबा 4.333 हे. केलो परियोजना अंतर्गत छींच माइनर नहर निर्माण हेतु भू-अर्जन के प्रस्तुत प्रस्ताव के आधार पर भू-अर्जन अधिनियम के तहत धारा 4(1) की अधिसूचना तथा धारा 6 की अधिसूचना का प्रकाशन प्रावधानों के अनुसार किया जाकर छत्तीसगढ़ राजपत्र में क्रमशः दिनांक 03-07-2009 तथा दिनांक 04-12-2009 को कराया गया है.

चूंकि अब कार्यपालन अभियंता, केलो परियोजना निर्माण संभाग, लाखा अस्थायी मुख्यालय खरसिया के द्वारा भू-अर्जन की कार्यवाही हेतु सम्मिलित उक्त भूमि से निम्नांकित रकबा 0.613 हे. भूमि को योजना के बाहर एवं आपसी बंटवारा व प्रकाशन में त्रुटि होने के फलस्वरूप भू-अर्जन की कार्यवाही से मुक्त करने के अनुरोध पर भू-अर्जन अधिनियम की धारा 48 के क्रमांक 4 एवं 5 के अनुसार प्रत्याहरण किया जाता है.

1. प्रत्याहरण हेतु भूमि का विवरण :—

**ग्राम-सुर्री**

| क्र. (1) | ख. नं. (2) | रकबा (3) | क्र. (4) | ख. नं. (5) | रकबा (6) |
|---|---|---|---|---|---|
| 1. | 708/5 | 0.018 | 8. | 644 | 0.020 |
| 2. | 629/2ख | 0.017 | 9. | 647 | 0.081 |
| 3. | 675/1ग | 0.040 | 10. | 673/7 | 0.043 |

| (1) | (2) | (3) | (4) | (5) | (6) |
|---|---|---|---|---|---|
| 4. | 675/1घ | 0.017 | 11. | 690/1 | 0.045 |
| 5. | 675/3ग | 0.028 | 12. | 688/1ग | 0.041 |
| 6. | 635/1 | 0.019 | 13. | 685 | 0.004 |
| 7. | 643/1 | 0.240 | | | |
| | | | कुल ख. नं. 13 | कुल रकबा | 0.613 हे. |

2. भू-अर्जन की कार्यवाही से मुक्त किये जा रहे भूमि का ब्यौरा अनुविभागीय अधिकारी (राजस्व), रायगढ़ के कार्यालय में देखा जा सकता है.

रायगढ़, दिनांक 2 फरवरी 2012

भू-अर्जन प्रकरण क्रमांक 08/अ-82/2009-10.—उपर्युक्त भू-अर्जन प्रकरण में कार्यपालन अभियंता, केलो परियोजना निर्माण संभाग, लाखा अस्थायी मुख्यालय खरसिया द्वारा ग्राम-कोतरा, प.ह.नं.-09, तहसील व जिला रायगढ़ की निजी भूमि रकबा 8.525 हे. केलो परियोजना अंतर्गत धनगांव वितरक नहर निर्माण हेतु भू-अर्जन के प्रस्तुत प्रस्ताव के आधार पर भू-अर्जन अधिनियम के तहत धारा 4 (1) की अधिसूचना तथा धारा 6 की अधिसूचना का प्रकाशन प्रावधानों के अनुसार किया जाकर छत्तीसगढ़ राजपत्र में क्रमश: दिनांक 08-01-2010 तथा दिनांक 27-8-2010 को कराया गया है.

चूंकि अब कार्यपालन अभियंता, केलो परियोजना निर्माण संभाग, लाखा अस्थायी मुख्यालय खरसिया के द्वारा भू-अर्जन की कार्यवाही हेतु सम्मिलित उक्त भूमि से निम्नांकित रकबा 1.181 हे. भूमि को योजना के बाहर एवं आपसी बंटवारा व प्रकाशन में त्रुटि होने के फलस्वरूप भू-अर्जन की कार्यवाही से मुक्त करने के अनुरोध पर भू-अर्जन अधिनियम की धारा 48 के क्रमांक 4 एवं 5 के अनुसार प्रत्याहरण किया जाता है.

1. प्रत्याहरण हेतु भूमि का विवरण :—

**ग्राम-कोतरा**

| क्र. (1) | ख. नं. (2) | रकबा (3) | क्र. (4) | ख. नं. (5) | रकबा (6) |
|---|---|---|---|---|---|
| 1. | 255/27क | 0.081 | 12. | 268/4 | 0.028 |
| 2. | 262/1 | 0.020 | 13. | 272/1 | 0.004 |
| 3. | 147/1 | 0.162 | 14. | 159/1 | 0.032 |
| 4. | 147/2 | 0.037 | 15. | 159/4 | 0.065 |
| 5. | 147/3 | 0.073 | 16. | 159/5 | 0.040 |
| 6. | 147/7 | 0.178 | 17. | 170/8 | 0.057 |
| 7. | 147/9 | 0.049 | 18. | 175/1 | 0.058 |
| 8. | 266/1क | 0.027 | 19. | 159/7 | 0.029 |
| 9. | 263/1 | 0.071 | 20. | 278/1 | 0.020 |
| 10. | 260/1ख | 0.017 | 21. | 159/9 | 0.081 |
| 11. | 264/3 | 0.008 | 22. | 256/1 | 0.044 |
| | | कुल योग ख. नं. | 22 | कुल योग रकबा | 1.181 हे. |

2. भू-अर्जन की कार्यवाही से मुक्त किये जा रहे भूमि का ब्यौरा अनुविभागीय अधिकारी (राजस्व), रायगढ़ के कार्यालय में देखा जा सकता है.

